ार्वहारा की मशीनें हैं और इसीलिए कदाचित् यह किसी भी पूंजीवादी को फूटी आंख नहीं भाती।

मैं आध्यात्मिक साधना की भी बढ़ी-चढ़ी बात नहीं करता। वह वस्तु मेरे लिए कुछ उतनी ही अज्ञेय है जितना क्षय का रोग डाक्टर और वैद्यों के लिए। किन्तु यदि आध्यात्मिक साधना नाम की कोई सारवान् वस्तु है तो मेरी तकली और मेरा चरखा एकदम उसके विरोधी नहीं।

इसी से मैं जब तब सूत कातता हूं।

---